एकः करः कलयति स्फटिकाक्षमालां
घोरं धनुस्तदितरश्च बिभर्ति हस्तः।
धर्मः कठोरकलिकालकदर्थ्यमानः
सत्क्षत्रियस्य शरणं किमिवानुयातः॥

यह सन्देश दिया वत्सराज ने समाज को और राजाओं को मन्त्र दिया—

औदार्यशौर्यरसिकाः सुखयन्तु भूपाः॥

देश और संस्कृति की रक्षा के लिए आत्मबलिदान का सन्देश अनेक रूपकों में पदे-पदे मिलता है और साथ ही उन जघन्य जन्तुओं का परिचय दिया गया है, जो अपने तुच्छ स्वार्थों के लिए देश की स्वतन्त्रता की बलि दे रहे थे। उन महामानवों के आदर्श को कई नाटकों में उपराया गया है, जिनके पराक्रम और शौर्यगाथा से उन दिनों भारत-माता धन्य हुई। जैन कवि वीरसूरि का हम्मीरमदमर्दन इस कोटि की एक अन्य रचना है। इसके अनुसार—

त्रस्तेषु तेषु सुभटेषु विभौ च भग्ने
मग्नासु कीर्तिषु निरीक्ष्य जनं भयार्तम्।
यो मित्रबान्धववधूजनवारितोऽपि
वल्गत्यरीन् प्रति रसेन स एव वीरः॥

संस्कृत के पूर्ववर्ती नाटकों में जिन कलात्मक प्रवृत्तियों का बीजाधान या ईषद्विकास हुआ, उनका पूर्ण विकास मध्ययुग की इन कृतियों में मिलता है। यथा, जिस छायानाटक का बीजाधान भास ने स्वप्नवासवदत्त और प्रतिमा नाटक में किया और जिसका ईषद्विकास कुन्दमाला और उत्तररामचरित में मिलता है, उसका पूर्ण विकास धर्माभ्युदय, उल्लाघराघव और दूताङ्गद आदि रूपकों में दर्शनीय है। ऐसा ही है कपटनाटक, कूटघटना और कूटपात्रों का नियोजन, जो मध्ययुगीन नाटकों में विशेष कौशलपूर्वक सन्निवेशित हैं। अश्वघोष के द्वारा प्रवर्तित प्रतीक नाटकों का सम्यग्विकास भी इस युग के प्रबोधचन्द्रोदय और मोहराजपराजय आदि में मिलता है। हम यदि इस युग की कृतियों की अज्ञानवश उपेक्षा करते हैं तो उपर्युक्त विकास के कलात्मक विलास से वञ्चित रह जायेंगे।

मध्ययुग के इन रूपकों में ऐतिहासिक कृतियों का विशेष स्थान है। प्रायशः समसामयिक लेखकों ने अपनी देखी हुई घटनाओं को इनमें चित्रित किया है। इतिहास की प्रामाणिक सामग्री जुटाने में इन कृतियों का महत्त्व विशेष है। कौमुदीमहोत्सव, विद्धशालभञ्जिका, कर्णसुन्दरी, ललितविग्रहराज, मोहराजपराजय, पारिजातमञ्जरी, हम्मीरमदमर्दन आदि इस दृष्टि से उल्लेखनीय हैं।

मध्ययुग के इन नाटकों में अभिनव संविधान, नई नाटकीय विधायें और नये प्रयोग मिलते हैं। हनुमन्नाटक, बालरामायण, अनर्घराघव और वीणावासवदत्त अपनी कोटि की सर्वप्रथम रचनायें मिलती हैं, जिनकी छाया भारतीय साहित्य पर शाश्वत रूप से पड़ी है। कुछ रूपक-भेदों के उदाहरणस्वरूप प्राचीन कवियों की रचनायें अभी तक नहीं मिली हैं। मध्ययुग में उनके कतिपय उदाहरण उपलभ्य हैं। यथा, वत्सराज-विरचित समवकार, डिम और ईहामृग।

आधुनिक चलचित्र-जगत् के लिए कुछ अनूठी सामग्री इन नाटकों में अनुहरणीय है। रामचन्द्र के कौमुदीमित्रानन्द अथवा रामभद्र के प्रबुद्धरौहिणेय में चलचित्रों की प्रवृत्तियों का मूल देखा जा सकता है।

---

# वर्गीकृत रूपक

## महानाटक



## नाटक

## प्रतीक-नाटक



## प्रकरण



## व्यायोग



## प्रहसन



## भाण

ईहामृग



डिम



समवकार



नाटिका



उपरूपक



ऐतिहासिक रूपक

## छायानाटक



---

# शब्दानुक्रमणिका